कुछ हैं, यह संसार कुछ नहीं है। संसार के दुःख नाशक केवल रुद्र ❀ है। इससे मैं उन महेश को ही भजता हूँ ॥ १ ॥ हे शम्भो ! तुम सबके कर्त्ता हो, जैसे एक सूर्य्य का ... प्रतिबिम्ब जलों में अनेक दीखता है। वैसे रूपरहित भी तुम अनेक (नाना) रूपों में हो । इससे आपके बिना और किसी को मैं नहीं भजता हूँ ॥ २ ॥ जिन परमेश्वर के जानते ही यह सब प्रपञ्च ( जगत् ) मिथ्या प्रतीत होता है । जैसे रस्सी में सर्प, सीप में चाँदी और मरुभूमि में मृगतृष्णा यह सब आरोपित असत्य है। इसी से मैं महेश को भजता हूँ ॥ ३ ॥ हे शम्भो ! जिससे जल में शीतलता, आग में उष्णता, सूर्य्य में ताप, चन्द्रमा में आह्लाद (प्रसन्नता ), फूलों में सुगन्ध और दूध में घी है, वह सब आप हो। इससे मैं आपको भजता हूँ ॥ ४ ॥ बिना कान के तुम शब्द सुनते हो, नासिका के बिना सूंघते हो, पाद (पैर) रहित होकर भी गमन (चलते) करते हो, बिना नेत्र के देखते हो, बिना रसना ( जीभ ) के रसों के जाननेवाले हो, इससे मैं आपको भजता हूँ। इन्द्रियों के देवता और इन्द्रियों के स्थान, इन तीनों के होने से इन्द्रियों का काम होता है। जैसे चक्षुगोलक न हो तो चक्षुइन्द्रिय कहाँ रहे और सूर्य्य न हो तो आँख में देखने की शक्ति न हो। ऐसे आप में चौदहों त्रिपुटियों का काम नहीं है। आपतो सदा दिव्य

---

❀ यह शिव काशी में संकटाघाट पर हैं और वीरेश्वर नाम से विख्यात हैं ।

इन्द्रियवाले हो ॥ ५ ॥ हे ईश्वर ! साक्षात् वेद भी आपको नहीं जानते, न ब्रह्मा, न योगेश्वर न इन्द्रादि देवता, कोई नहीं जानते केवल आपके भक्तजन आपको जानते हैं। इससे मैं आपको भजता हूँ ॥ ६ ॥ आपके गोत्र, जन्म, नाम, रूप शील और देश नहीं हैं। ऐसे होते हुए भी हे ईश्वर ! आप सबकी मनोकामना पूर्ण करते हो। इससे मैं आपको भजता हूँ ॥ ७ ॥ हे कामारि ! आपसे सब जगत् है, सब कुछ आपही हो। आप पार्वती के पति दिगम्बर, शान्तस्वरूप, वृद्ध, ( बूढ़े ) युवा ( जवान ) और बालक हो। जो कुछ वस्तुतः है, वह सब आपही हो। इससे आपको प्रणाम करता हूँ ॥ ८ ॥ इस तरह स्तुति कर आनन्दित वह ब्राह्मण दण्ड के समान भूमि में गिर गया। तब बूढ़ों से बूढ़े बालक से बालक दयालु शिवजी बोले कि हे ब्राह्मण ! वर माँगो ॥ ९ ॥ इसके उपरान्त उठकर प्रसन्न मन उन पुण्यात्मा विश्वानर मुनि ने प्रार्थना की कि हे प्रभो ! आप सर्वज्ञ क्या नहीं जानते हो ॥ १० ॥ आप सबके साक्षी, सर्वरूप, सबके फलदाता, ऐश्वर्यसम्पन्न और समर्थ होकर मुझको दीनता करनेवाली याचना में लगाते हो ॥ ११ ॥ इस प्रकार पवित्र व्रत-धारी विश्वानर का वचन सुनकर वह बालकरूपधारी शिवजी हँस-कर बोले—हे पवित्र वैश्वानर ! तुमने शुचिस्मिता में पुत्र होने की अभिलाषा की है। वह बहुत शीघ्र ही पूर्ण होगा। हे महा-मते ! शुचिस्मिता स्त्री में मैं स्वयं तुम्हारा पुत्र होकर जन्म लूंगा। गृहपति नाम से प्रसिद्ध तथा देवताओं का प्रिय होगा।

